# गौरीजातक

खेमराज श्रीकृष्णदास प्रकाशन

श्रीः ।

# गौरीजातक ।

( ज्योतिषका अपूर्व चमत्कारिक प्राचीन ग्रन्थ. )

पण्डित ईश्वरीप्रसादपाण्डेयविरचित-

## भाषाटीकासमेत ।

मुद्रक एवं प्रकाशकः

खेमराज श्रीकृष्णदास,

अध्यक्ष : श्रीवेंकटेश्वर प्रेस,

खेमराज श्रीकृष्णदास मार्ग, मुंबई - ४०० ००४.

संस्करण : नवंबर २००६, सम्वत् २०६३

मूल्य १० रुपये मात्र।



मुद्रक एवं प्रकाशक:
खेमराज श्रीकृष्णदास,™
अध्यक्ष : श्रीवेंकटेश्वर प्रेस,
खेमराज श्रीकृष्णदास मार्ग,
मुंबई - ४०० ००४.

Printers & Publishers :
Khemraj Shrikrishnadass,
Prop: Shri Venkateshwar Press,
Khemraj Shrikrishnadass Marg, 7th Khetwadi,
Mumbai - 400 004.

Web Site : http://www.Khe-shri.com
Email : khemraj@vsnl.com

Printed by Sanjay Bajaj For M/s. Khemraj Shrikrishnadass Proprietors Shri Venkateshwar Press, Mumbai - 400 004, at their Shri Venkateshwar Press, 66 Hadapsar Industrial Estate, Pune 411 013.

# प्रस्तावना ।

यह ज्योतिषविद्याकी उत्तम पुस्तक है। हमने भलेप्रकार मिलाके देखा है विधि ठीक मिलती है हां, यदि जन्मपत्र ठीक हो तो ज्योतिषियोंके पौ-बारह हैं, जन्मपत्र हाथमें लेकर मिलानकर जैसा क्रम इसमें लिखा है सो सुनावे. सुननेवाले वाहवाह करेंगे और दक्षिणा बटुआमें डालिये। इस पुस्तकका सर्वाधिकार सेठ खेमराज श्रीकृष्णदास अध्यक्ष "श्रीवेंकटेश्वर" स्टीम् प्रेस बम्बईको समर्पित है.

भवदीय--

ईश्वरीप्रसाद पाण्डेय,

संस्कृत पुस्तकालय, सदर मेरठ

॥ श्रीः ॥

# अथ गौरीजातकम्

## भाषाटीकासमेतम् ।

प्रणम्य गौरीसंश्लिष्टपदाम्बुजयुगं तथा ।
विघ्नेशपादाब्जयुगं गौरीजातकमुच्यते ॥ १ ॥

अर्धनारीश्वर शिव तथा गणेशजीके चरणकमलद्वयको प्रणाम कर "गौरीजातक" नामक इस ग्रन्थको कहता हूं ॥ १ ॥

१ सूर्यः ।

चन्द्रात्प्रथमगो भानुर्जन्मकाले यदा भवेत् ।
परदेशगयोगी स्यात्कुटुंबेन कलिः सह ॥ १ ॥

जन्मकालमें जब चन्द्रमासे सूर्य प्रथम स्थानमें हो तब वह बालक परदेशमें जानेवाला और कुटुंबके लोगोंके साथ कलही होय ॥ १ ॥

२ सूर्यः ।

जन्मकाले यदा भानुर्यदि चन्द्राद्वितीयगः ।
वाजिभृत्याऽजकाश्चैव राजमानी भवेन्नरः ॥ २ ॥

जो जन्मकालमें चन्द्रमासे दूसरे स्थानमें सूर्य हो तो घोडे, हाथी, बकरी आदि चतुष्पदोंका धनी हो और राज्यमें संमान हो ॥ २ ॥

३ सूर्यः ।

चन्द्रात्तृतीयगो भानुर्जन्मकाले यदा भवेत् ।
स्वर्णाधीशो भवेत्पुंसां राजमानी भवेन्नरः ॥ ३ ॥

जब जन्मकालमें चन्द्रमासे तीसरे स्थानमें सूर्य हो तब वह पुरुष अशर्फियोंका मालिक हो और उसका राज्यमें सन्मान तथा पुरुषोंमें संमान हो ॥ ३ ॥

४ सूर्यः ।

चन्द्राच्चतुर्थगो भानुर्जन्मकाले यदा भवेत् ।
न स पश्येन्मातृसुखं कथितं गणकोत्तमैः ॥ ४ ॥

जब जन्मकालमें चन्द्रमासे चौथे स्थानमें सूर्य हो तब

माताका सुख न हो, यह बात पूर्व ज्योतिषियोंने कहीहै४

५ सूर्यः ।

चन्द्रात्पञ्चमगो भानुर्जन्मकाले यदा भवेत् ।
शत्रूणां जयकारी च भटकर्म्मरतः सदा ॥ ५ ॥

यदि जन्म कालमें चन्द्रमासे पांचवें सूर्य हो तो वह शत्रुओंका जीतनेवाला हो और सदा युद्धकर्ममें लगा रहै ॥ ५ ॥

६ सूर्यः ।

चन्द्रात्षष्ठस्थितो भानुर्जन्मकाले यदा भवेत् ।
उक्षादीनां सुखं तस्य बहुकन्या भवन्ति च ॥ ६ ॥

चन्द्रमासे छठे स्थानमें यदि सूर्य हो तो बैल आदि-कोंका सुख प्राप्त हो और बहुतसी कन्या हों ॥ ६ ॥

७ सूर्यः ।

चन्द्रात्सप्तमगो भानुर्जन्मकाले यदा भवेत् ।
स्त्री सुरूपा गौरवर्णा पुत्रजाता पतिव्रता ॥ ७ ॥

जन्मकालमें चन्द्रमासे सातवें स्थानमें सूर्य हो तब

उसके रूपवती नारी गोरे रंगकी हो और पुत्रोंकी समूहयुता हो और पतिव्रता हो ॥ ७ ॥

८ सूर्यः ।

चन्द्रादष्टमगो भानुर्जन्मकाले यदा भवेत् ।
क्रोधी कुष्ठी दरिद्रश्च सदा वैराग्यसंयुतः ॥ ८ ॥

चन्द्रमासे आठवें स्थानमें सूर्य हो तो वह मनुष्य क्रोधी कोढी तथा दरिद्री और वैराग्यवान् हो ॥ ८ ॥

९ सूर्यः ।

चन्द्राच्च नवमे भानुः पूर्णमापतितो यदि ॥
अधर्मी चानृती चैव बन्धुभिश्चासमो भवेत् ॥ ९ ॥

चन्द्रमासे नवमें स्थानमें यदि सूर्यदेवता सिंहराशिका वा मेषराशिका होकर बैठा हो तो अधर्मी,झूठा और भाइयोंसे समान स्वभावका नहीं होवेगा ॥ ९ ॥

१० सूर्यः ।

चन्द्राच्च दशमे भानुर्जन्मकाले यदा भवेत् ।
राजमान्यो बहुज्ञाता प्रसिद्धः कुलनायकः ॥१०॥

चन्द्रमासे दशवें स्थानमें यदि सूर्य हो तो राजमें संमान और बहुत जाननेवाला तथा प्रसिद्ध और अपने कुलमें सरदार हो ॥ १० ॥

११ सूर्यः ।

चन्द्रादेकादशे भानुर्जन्मकाले यदा भवेत् ।
अश्वादिवेदाङ्घ्रिसुखो धनवांश्च न संशयः॥११॥

जन्मसमयमें चन्द्रमासे ग्यारहवें सूर्य हो तो घोडा आदि चौपायोंका सुख हो और धनवान् हो इसमें संदेह नहीं ॥ ११ ॥

१२ सूर्यः ।

चन्द्राद्द्वादशगो भानुर्जन्मकाले यदा भवेत् ।
चन्द्राद्द्वादशगो ह्यङ्गो लग्नात्करणमुच्यते ॥ १२ ॥

जन्मकालमें चन्द्रमासे बारहवें सूर्य हो तो चन्द्रमासे बारहवां अंग कहता है और लग्नसे करणसंज्ञा है॥१२॥

इति १–१२ रविफलानि ।

१. भौमः ।

चन्द्रयुक्तो यस्य भौमो जन्मकाले यदा भवेत् ।
उदरव्याधिविकृती रक्तवर्णो भवेन्नरः ॥ १ ॥

जन्मकालमें चन्द्रमासे युक्त जब भौम हो तब पेटमें रोग हो और लालरंगका मनुष्य हो ॥ १ ॥

२ भौमः ।

चन्द्राद्द्वितीयगो भौमो जन्मकाले यदा भवेत् ।
धनाधिपो भवेत्पुंसां सदा स्यात्कामिनीप्रियः॥२॥

चन्द्रमासे दूसरे स्थानमें मंगल हो तब वह मनुष्य पुरुषोंमें धनवान् हो और सदा स्त्रियोंका प्यारा हो॥२॥

३ भौमः ।

चन्द्रात्तृतीयगो भौमो जन्मकाले यदा भवेत् ।
सुतभ्रातृस्त्रियश्चैव तुल्यशीलपराक्रमः ॥ ३ ॥

यदि जन्मकालमें चन्द्रमासे तीसरे स्थानमें मंगल हो तो पुत्र भाई स्त्री इनका सुख हो और बराबर पराक्रम बना रहे ॥ ३ ॥

४ भौमः।

चन्द्राच्चतुर्थगो भौमो जन्मकाले यदा भवेत् ।
सुखं न दृश्यते पुंसां स्त्रीणां मृत्युःपुनःपुनः ॥ ४ ॥

चन्द्रमासे चौथे स्थानमें भौम हो तो जन्मनेवालेको पूर्ण सुख नहीं । और बारंबार स्त्री मरै ॥ ४ ॥

५ भौमः ।

चन्द्रात्पञ्चमगो भौमो जन्मकाले यदा भवेत् ॥
पुत्रहीनस्तथा स्त्रीभिर्लग्ने पतति निश्चितम् ॥५॥

यदि जन्मकालमें चन्द्रमासे पांचवें स्थानमें मंगल हो तो स्त्री और पुत्रादिसे हीन पुरुष जानो ॥ ५ ॥

६ भौमः ।

चन्द्रात्षष्ठगतो भौमो जन्मकाले यदा भवेत् ।
शत्रुपक्षक्षयकरो गणिकानां प्रियंवदः ॥ ६ ॥

यदि जन्म कालमें चन्द्रमासे छठे स्थानपर मंगल हो तो शत्रुपक्षका नाश करनेवाला हो और वेश्याओंका प्यारा मीठा बोलनेवाला हो ॥ ६ ॥

७ भौमः ।

चन्द्रात्सप्तगो भौमो जन्मकाले यदा भवेत् ।
भवेदामव्याधियुक्तो निर्लज्जो व्याधिनालसः॥७॥

यदि जन्म समय चन्द्रमासे सातवें मंगल पडा हो तब वह पुरुष आमरोगसे पीडित और निर्लज्ज और सदा देहमें व्याधि रहे उससे आलसी हो ॥ ७ ॥

८ भौम ।

चन्द्रादष्टमगो भौमो जन्मकाले यदा भवेत् ।
आत्मज्ञानीभवेद्बालोऽमितभाष्यलसःसदा ॥ ८ ॥

जन्मकालमें चन्द्रमासे आठवें भौम हो तो वह बालक आत्मज्ञानी और आलसी तथा अमितभाषी होता है॥८॥

९ भौमः ।

चद्रान्नवमगो भौमो जीवदृष्टियुतो भवेत् ।
लक्ष्मीवांश्च भवेत्पुंसां वृद्धकाले न संशयः॥ ९ ॥

चंद्रमासे नवम स्थानमें मंगल बृहस्पतिकी दृष्टिकरके युक्त हो तो वह मनुष्य बुढापेमें पुरुषोंमें धनवान् होय इसमें संदेह नहीं ॥ ९ ॥

१० भौमः।

चन्द्राद्दशमगो भौमो जन्मकाले यदा भवेत् ।
धनाधीशो भवेत्पुंसां वृद्धकाले न संशयः ॥१०॥

यदि जन्म समयमें चन्द्रमासे दशवें स्थान मंगल हो तो वह मनुष्य बुढापेमें धनवान् हो इसमें सन्देह नहीं १०॥

११ भौमः ।

चन्द्रादेकादशे भौमो जन्मकाले यदा भवेत् ।
राजद्वारे प्रसिद्धश्च सर्वहर्ष ( रूप ) समन्वितः॥११॥

जन्मसमयमें चन्द्रमासे ग्यारहवें मंगल हो तो राजद्वारमें प्रसिद्ध और सब आनन्दोंसे (रूपोंसे) युक्त हो११

१२ भौमः ।

चन्द्राद्द्वादशगो भौमो जन्मकाले यदा भवेत् ।
मात्राद्यसुखकारी च सदा कष्टप्रदायकः ॥ १२ ॥

चन्द्रमासे बारहवें स्थानमें भौम हो तो माताको दुःख देनेवाला हो और सदा सबको कष्ट दे ॥ १२ ॥

इति १–१२ भौमफलानि ॥

१ बुधः ।

चन्द्रयुक्ते तु सौम्ये स्यात्सर्वकामार्थसिद्धिदः।
सर्वसिद्धिर्भवेन्नित्यं सुखहृष्टो भवेन्नरः ॥ १ ॥

चन्द्रमासे युक्त बुध होय तो सर्व कामोंकी सिद्धि देनेवाला हो, नित्य सर्व सिद्धि और हृष्ट मनुष्य हो ॥१॥

२ बुधः ।

चन्द्राद्द्वितीयगः सौम्यो जन्मकाले यदा भवेत् ।
गृहे बहुधनप्राप्तिः सुशीलो नीरुजो भवेत् ॥ २ ॥

चन्द्रमासे दूसरे बुध हो तो उसके घरमें बहुत धन हो सुशील स्वभाव और रोगादिसे पीडित न होवे ॥२॥

३ बुधः ।

चन्द्रात्तृतीयगः सौम्योऽर्थसिद्धिं कुरुते सदा ।
राजमानं च कुरुते लक्ष्म्या निश्चलतां तथा ॥३॥

चन्द्रमासे तीसरे बुध हो तो धनकी सिद्धि हो । राजमें आदर हो और सदा लक्ष्मीवान् रहे निर्धन कभी न हो ॥ ३ ॥

४ बुधः ।

चन्द्राच्चतुर्थगः सौम्यः सर्वदा सुखदायकः ।
मातृपक्षान्महालाभं सुखी जीवति मानवः ॥४॥

चन्द्रमासे चौथे बुध हो तो सदा सुख हो और मामा नानाके यहांसे लाभ हो और सुखसे जीवे ॥४॥

५ बुधः ।

चन्द्रात्पञ्चमगः सौम्यो बुद्धिमन्तं विचक्षणम् ।
रूपवन्तं महाकामं कुर्याद्दाक्षिण्यसंयुतम् ॥ ५ ॥

चन्द्रमासे पांचवें बुध हो तो वह बुद्धिमान् और चतुर, रूपवान्, महाकामी और चतुराई रचनेमें कुशल हो५

६ बुधः ।

चन्द्रात्षष्ठगतः सौम्यः कृपणः कातरो भवेत् ।
युद्धकाले महाभीरू रूपवान्दीर्घलोचनः ॥ ६ ॥

चन्द्रमासे छठे बुध हो तो कंजूस तथा कायर युद्ध समय बडा डरपोक हो और रूपवान् और बडे नेत्र-वाला हो ॥ ६ ॥

७ बुधः ।

चन्द्रात्सप्तमगः सौम्यो जन्मकाले यदा भवेत् ।
धनवान्कृपणश्चैव दीर्घायुश्च भवेन्नरः ॥ ७ ॥

जन्मकालमें चन्द्रमासे सातवें बुध हो तो धनवान् और कंजूस तथा दीर्घायु हो ॥ ७ ॥

८ बुधः ।

चन्द्रादष्टमगः सौम्यो शीतदेहो भविष्यति ।
प्रसिद्धो धैर्यवाँल्लोके शत्रुपक्षक्षयंकरः ॥ ८ ॥

चन्द्रमासे आठवें बुध हो तो ठंढा देह हो । प्रसिद्ध और धीरजवान् लोकमें हो तथा शत्रुपक्षका नाशक हो८

९ बुधः ।

चन्द्रान्नवमगे सौम्ये स्वधर्मस्य विरोधकः ।
परधर्म्मरतो नित्यं स्वधर्मपरिनिन्दकः ॥ ९ ॥

चन्द्रमासे नवें बुध हो तो अपने धर्मका विरोधी हो । पराये धर्ममें सदा प्रीति करनेवाला हो और अपने धर्मकी निन्दा करनेवाला हो ॥ ९ ॥

१० बुधः ।

चन्द्राद्दशमगे सौम्ये राजरोगी नरः सदा ।
षष्ठे कर्मणि वै चन्द्रः कुटुंबे नायको भवेत्॥१०॥

चन्द्रमासे दशवें स्थानमें यदि बुध हो तो मनुष्य क्षयरोगवाला होता है,छठे और कर्मस्थानमें चन्द्र हो तो नर कुटुम्बमें प्रधान हो ॥ १ ॥

११ बुधः ।

चन्द्रादेकादशे सौम्ये दिव्यदृष्टिर्भवेन्नरः ।
वर्षे चैकादशे पुण्यं पाणिसंग्रहणं भवेत् ॥ ११ ॥

चन्द्रमासे ग्यारहवें भवनमें बुध हो तो वह दिव्यदृष्टि पुरुष हो और ग्यारहवें वर्षमें उसका विवाह हो ॥११॥

१२ बुधः ।

चन्द्राद्द्वादशगे सौम्ये कुष्ठरोगी भवेन्नरः ।
शास्त्रं सुपठ्यते नित्यं जयाभावोदिनेदिने ॥१२॥

चन्द्रमासे बारहवें बुध हो तो कुष्ठका रोगी हो शास्त्रके नित्य पढ़नेवाला और वह दिन २ हारता ही रहे॥१२॥

इति १--१२ बुधफलानि ॥

१ गुरुः ।

चन्द्रयुक्तो भवेज्जीवो भवयोगो भविष्यति ।
सर्वारिष्टविनाशश्च बहुराजो भवेन्नरः ॥ १ ॥

यदि चन्द्रमासे युक्त बृहस्पति हो तो वह (भवयोग) कर्क नामसे कहा जाताहै । उसके सारे अरिष्ट रोग नाश हों और बहुत मनुष्योंका सरदार हो ॥ १ ॥

२ गुरुः ।

चन्द्राद्द्वितीयगो जीवो धर्मिष्ठः पापवर्जितः ।
असुग्राही महायुद्धे राजमानी सदा भवेत् ॥ २ ॥

चन्द्रमासे दूसरे बृहस्पति हो तो धर्म्मात्मा और पापसे वर्जित पुरुष हो युद्धमें शत्रुओंके प्राण लेनेवाला और राजमें सन्मान पानेवाला हो ॥ २ ॥

३ गुरुः ।

चन्द्रात्तृतीयगो जीवो नराणां चैव वल्लभः ।
पापग्रहेऽर्थवृद्धिश्च वर्षैकादशसप्तमे ॥ ३ ॥

यदि चन्द्रमासे तीसरे स्थानमें जीव हो तो मनुष्योंका

प्यारा हो । पापग्रहोंसे युक्त हो तो सप्तम और एकादश वर्षमें आधा फल हो ॥ ३ ॥

४ गुरुः ।

चन्द्राच्चतुर्थगो जीवः सुखेनैव विवर्जितः ।
मातृपक्षे महाकष्टं परगेहे च कर्मकृत् ॥ ४ ॥

चन्द्रमासे चौथे बृहस्पति हो तो सुखसे रहित और माता मामा नाना इनको बडा कष्ट हो तथा पराये घरमें काम करनेवाला हो ॥ ४ ॥

५ गुरुः ।

चन्द्रात्पंचमगो जीव उदासी गृहवर्जितः ।
रामापो बाह्यभावेषु भिक्षाभोक्ता निरर्थकः ॥५॥

चन्द्रमासे पांचवें यदि बृहस्पति हो तो उदासीन और घरकरके वर्जित हो,स्त्रियोंकी रक्षा करनेवाला हो बाहरके भावोंमें और भीख मांगकर खानेवाला निरर्थक हो॥५॥

६ गुरुः ।

चन्द्रात्षष्ठगतो जीवो दिव्यदृष्टिर्भवेन्नरः ।
तेजोहीनो नरो न स्यादतिरुग्णो महाधनः ॥ ६ ॥

चन्द्रमासे छठे बृहस्पति हो तो दिव्यदृष्टि नर हो, तेजो-हीन बहुत रोगी और बडा धनवान् न हो ॥ ६ ॥

७ गुरुः ।

चन्द्रात्सप्तमगो जीवो बहुजीवी व्ययं विना ।
स्थूलदेहो दोहवक्त्रो गृहमध्ये च नायकः ॥ ७ ॥

चन्द्रमासे सातवें बृहस्पति हो तो बहुत दिन जीवे, खरच थोडा रहे, मोटा भारी शरीर हो, अपने द्वारका स्वामी हो ॥ ७ ॥

८ गुरुः ।

चन्द्रादष्टमगो जीवो देहे रोगी महामतिः ।
सुतात्मजैर्महाक्लेशी सुखं स्वप्ने न पश्यति ॥८॥

चन्द्रमासे आठवें गुरु हो वह देहमें रोगी और बडा बुद्धिमान् हो; बेटी बेटाओंसे बडा क्लेश हो, सुपनेमें भी सुख न देखे ॥ ८ ॥

९ गुरुः ।

चन्द्रान्नवमगो जीवो धर्मिष्ठो नरपूजितः ।
स्वधर्मनिरतो नित्यं देवतागुरुपूजकः ॥ ९ ॥

चन्द्रमासे नवें बृहस्पति हो तो धर्मात्मा और मनुष्योंमें पूजित हो और अपने धर्ममें रत और गुरु देवताओंकी पूजा करनेवाला हो ॥ ९ ॥

१० गुरुः ।

चन्द्राद्दशमगो जीवो जन्मकाले यदा भवेत् ।
पुत्रदारपरित्यागी तापसो हि भवेन्नरः ॥ १० ॥

जन्ममें चन्द्रमासे दशवें गुरु हो तो पुत्रस्त्रीका त्यागी हो और तपस्वी नर हो ॥ १० ॥

११ गुरुः ।

चन्द्रादेकादशे जीवो जन्मकाले यदा भवेत् ।
अश्वारूढो भवेत्पुंसां राजतुल्यो भवेन्नरः ॥ ११ ॥

चन्द्रमासे ग्यारहवें बृहस्पति हो तो घोडोंकी सवारी करे और राजाके तुल्य हो ॥ ११ ॥

१२ गुरुः ।

चन्द्राद्द्वादशगो जीवो जन्मकाले यदा भवेत् ।
कुटुंबस्य विरोधी च सुखं शत्रुसमं भवेत् ॥१२॥

चन्द्रमासे बारहवें जीव हो तो कुटुम्बका विरोधी हो सुख शत्रुके समान होते हैं ॥ १२ ॥

इति १–१२ गुरुफलानि ।

१ शुक्रः ।

चन्द्रात्प्रथमगः शुक्रो जन्मकाले यदा भवेत् ।
जन्ममृत्युः सदाव्याधिः सन्निपाती भवेन्नरः॥१॥

चन्द्रमासे पहिले स्थानमें शुक्र हो तो जन्मकालमें ही मृत्युपानेवाला वा सदारोगी वा सन्निपातरोगी मनुष्यहो १

२ शुक्रः ।

चन्द्राद्द्वितीयगः शुक्रो जन्मकाले यदा भवेत् ।
महाधनी तथा रोगी राजतुल्यो भवेन्नरः ॥ २ ॥

चन्द्रमासे दूसरे शुक्र हो तो महाधनवान् और रोगी राजाके बराबर मनुष्य हो ॥ २ ॥

३ शुक्रः ।

चन्द्रात्तृतीयगः शुक्रो जन्मकाले यदा भवेत् ।
धर्मिष्ठो बुद्धिमांश्चैव म्लेच्छो वै लाभदायकः॥३॥

चन्द्रमासे तीसरे शुक्र हो तो धर्मात्मा बुद्धिमान् म्लेच्छ और लाभदायक हो ॥ ३ ॥

४ शुक्रः ।

चन्द्राच्चतुर्थगे शुक्रे जन्मकालं गते सति ।
कफार्दितोऽक्षिरोगी च जन्मतो धनवर्जितः ॥४॥

जन्म कालमें यदि चन्द्रमासे चौथे शुक्र हो तो कफरोगी और नेत्ररोगी, जन्मसे ही दरिद्री हो ॥ ४ ॥

५ शुक्रः ।

चन्द्रात्पञ्चमगः शुक्रो जन्मकाले यदा भवेत् ।
बहुकन्यासमायुक्तो धनवान्कीर्तिवर्जितः ॥ ५ ॥

यदि चन्द्रमासे पांचवें स्थानमें शुक्र हो तो वह बहुत कन्याओंसे युक्त, धनवान् और यशसे वर्जित हो ॥५॥

६ शुक्रः ।

चन्द्रात्षष्ठं गतः शुक्रो जन्मकाले यदा भवेत् ।
भुक्तान्नभक्तकादी च संग्रामे च पराजितः ॥६॥

जब जन्मकालमें चन्द्रमासे छठे स्थानपर शुक्र

हो तब वह जूंठा भात आदिका खानेवाला हो और संग्राम छोडकर भाग जाय ॥ ६ ॥

७ शुक्रः ।

चन्द्रात्सप्तमगः शुक्रो जन्मकाले यदा भवेत् ।
पुरुषार्थैर्विहीनः स्याच्छङ्कितश्च पदे पदे ॥ ७ ॥

चन्द्रमासे सातवें शुक्र हो तो बलहीन हो और पद पद पर डरता रहै ॥ ७ ॥

८ शुक्रः ।

चन्द्रादष्टमगः शुक्रो जन्मकाले यदा भवेत् ।
प्रसिद्धश्च महायोद्धा दाता भोक्ता महाधनी ॥८॥

चन्द्रमासे आठवें शुक्र हो तो वह विख्यात पुरुष हो महायोद्धा दानी खाने लुटानेवाला और महाधनवान् हो ॥ ८ ॥

९ शुक्रः ।

चन्द्रान्नवमगः शुक्रो जन्मकाले यदा भवेत् ।
बहुभ्राता तथा मित्रं भगिनी च तथा भवेत्॥९॥

चन्द्रसे नवें शुक्र हो तो बहुत भाई हों मित्र और बहन भी बहुत हों ॥ ९ ॥

१० शुक्रः ।

चन्द्राद्दशगमः शुक्रो जन्मकाले यदा भवेत् ।
महानृजुः परश्लाघी रिपुरोगविवर्जितः ॥ १० ॥

चन्द्रमासे दशवें शुक्र हो तो बहुत सीधा तथा पराये गुणोंका कहनेवाला और शत्रु रोग रहित हो ॥ १० ॥

११ शुक्रः ।

चन्द्रादेकादशे शुक्रो जन्मकाले यदा भवेत् ।
बहुपुत्रस्तथा कन्या बहुस्त्रीभिः करग्रहः ॥ ११ ॥

चन्द्रमासे ग्यारहवें शुक्र जन्मकालमें हो तो पुत्र और कन्या और बहुतसी स्त्रियोंसे युक्त हो ॥ ११ ॥

१२ शुक्रः ।

चन्द्राद्द्वादशगः शुक्रो जन्मकाले यदा भवेत् ।
कपटी लज्जया हीनः परस्त्रीषु रतः सदा ॥१२॥

चन्द्रमासे बारहवें शुक्र होने पर कपटी और निर्लज्ज

तथा पराई स्त्रियों प्रीतिसे करनेवाला हो ॥ १२ ॥

इति १–१२ शुक्रफलानि ॥

१ शनिः ।

चन्द्रात्प्रथमगः सौरिर्जन्मकाले यदा भवेत् ।
मन्दगामी दृढः पुंसां दुःसहो दैन्यवर्जितः ॥ १ ॥

चन्द्रमासे प्रथम शनैश्चर हो तो धीरे२चलनेवाला और दृढ हो, दूसरा आदमी उसको देखके डरैगा ऐसा रहनेवाला और दीनतासे वर्जित हो ॥ १ ॥

२ शनिः ।

चन्द्राद्द्वितीयगः सौरिर्जन्मकाले यदा भवेत् ।
मातुः संकष्टकारी च पिता तस्य न जीवति ॥२॥

चन्द्रमासे दूसरे शनि हो तो माताको कष्ट देनेवाला और पिताका मारक हो ॥ २ ॥

३ शनिः ।

चन्द्रात्तृतीयगः सौरिर्जन्मकाले यदा भवेत् ।
बहुकन्या भविष्यन्ति जाता मृत्युं प्रयान्ति च॥३॥

चन्द्रमासे तीसरे शनि हो तो बहुत कन्या हों और मर जायँ ॥ ३ ॥

४ शनिः ।

चन्द्राच्चतुर्थगः सौरिर्जन्मकाले यदा भवेत् ।
शत्रूणां नाशकारी च सुखं जीवति मानवः ॥४॥

चन्द्रमासे चौथे शनैश्चर हो तो शत्रुओंका नाश करनेवाला हो और सुखसे जीवे ॥ ४ ॥

५ शनिः ।

चन्द्रात्पंचमगः सौरिर्जन्मकाले यदा भवेत् ।
अतिना सह वाणिज्यं भार्या च प्रियवादिनी॥५॥

चन्द्रमासे पांचवें शनि हो तो बहुत व्यापार करे और मीठी बोली बोलनेवाली स्त्री हो ॥ ५ ॥

६ शनिः ।

चन्द्रात्षष्ठं गतः सौरिर्जन्मकाले यदा भवेत् ।
महाक्लेशाश्च कष्टी चाप्यायुर्हीनो भवेन्नरः ॥६॥

चन्द्रमासे छठे शनि हो तो महादुःख पावे और अल्पायु हो ॥ ६ ॥

७ शनिः ।

चन्द्रात्सप्तमगः सौरिर्जन्मकाले यदा भवेत् ॥
महाधनी च दाता च बहुभार्यापरिग्रहः ॥ ७ ॥

जन्मकालमें चन्द्रमासे सातवें शनि हो तो बडा धनवान् दानी और बहुत स्त्रियोंवाला हो ॥ ७ ॥

८ शनिः ।

चन्द्रादष्टमगः सौरिर्जन्मकाले यदा भवेत् ।
बहुदाराः शुभाश्चैव क्लेशी कष्टवपुः सदा ॥८॥

चन्द्रमासे आठवें शनि हो तो शोभन बहुत स्त्री हों मन क्लेशी और शरीर सदा कष्टमें रहे ॥ ८ ॥

९ शनिः ।

चन्द्रान्नवमगः सौरिर्जन्मकाले यदा भवेत् ।
धर्मिष्ठः सत्यवादी च दाता भोक्ता विचक्षणः॥९॥

चन्द्रमासे नववें शनि हो तो धर्मात्मा सत्य बोलनेवाला दानी और भोगनेवाला चतुर हो ॥ ९ ॥

१०शनिः ।

चन्द्राद्दशमगः सौरिर्जन्मकाले यदा भवेत् ।
नृपतुल्यो भवेद्देही कृपणो धनपूरितः ॥ १० ॥

चन्द्रमासे दशवें शनि हो तो राजाके बराबर हो, कंजूस हो, धन बहुत हो ॥ १० ॥

११ शनिः ।

चन्द्रादेकादशे सौरिर्जन्मकाले यदा भवेत् ।
देहकष्टो महात्यागी सुज्ञो जीवति मानवः ॥११॥

चन्द्रमासे ग्यारहवें शनि हो तो देह रोग सहित हो बडा दानी व सुज्ञ हो जीवे ॥ ११ ॥

१२ शनिः ।

द्वादशे भवने सौरिश्चन्द्रादापतितो यदि ।
निर्धनो भिक्षुकश्चैव धर्म्मबुद्धिर्भवेन्न हि ॥ १२ ॥

बारहवें स्थानमें चंद्रमासे शनि पडा हो तो निर्धन मँगता हो धर्मबुद्धि भी न हो ॥ १२ ॥

इति १-१२ शनिफलानि ।

९-१०-५ राहुः ।

धर्मकर्मसुते धर्मे चन्द्राच्च पतितस्तमः ।
जन्मकाले नृपश्चैव वृद्धकाले महाधनी ॥ १ ॥

नववें वा दशमें वा पांचवें चंद्रमासे राहु हो तो जन्मसे राजा हो और बुढापेमें महाधनवान् हो ॥ १॥

६-१२ राहुः ।

षष्ठे च द्वादशे राहुश्चन्द्राच्च पतितो यदि ।
राजराजस्य मन्त्री स्याद्धनधान्यसमाकुलः ॥२॥

चन्द्रमासे छठे, बारहवें राहु पडे तो वह बहुत बडे राजाका मंत्री हो ॥ २ ॥

४-७ राहुः ।

चतुर्थे सप्तमे राहुश्चन्द्राच्च पतितो यदि ।
मातापित्रोः कष्टदायी सदा च सुखकारकः ॥३॥

चौथे सातवे चन्द्रमासे यदि राहु पडा हो तो माता पिताको अत्यन्त कष्टदाता हो और आप सदा सुखी रहे ॥ ३ ॥

६ राहुः ।

अरिगेहे यदा राहुश्चन्द्रादापतितो यदि ।
स्थानभ्रष्टो भवेद्बाल आपदा च पदे पदे ॥ ४ ॥

यदि चन्द्रमासे शत्रु स्थानमें राहु पडा हो तो वह बालक जन्मभूमिसे और कहीं बसे और पदपदपर दुःखी हो ॥ ४ ॥

इति १-१२ राहुफलानि ।

सर्वे ग्रहाः सन्तु सदा लोकानां सुखदायिनः ।
कदापि दयया कष्टं मा कुर्वन्त्विति चार्थये ॥५॥

सब ग्रह सदा लोगोंको सुखदायी हों कृपाकर कभी किसीको कष्ट न दें ॥ ५ ॥

इति गौरीजातकं समाप्तम् ।

---

हमारे प्रकाशनों की अधिक जानकारी व खरीद के लिये हमारे निजी स्थान :


**खेमराज श्रीकृष्णदास**
अध्यक्ष : श्रीवेंकटेश्वर प्रेस,
९१/१०९, खेमराज श्रीकृष्णदास मार्ग,
७ वी खेतवाडी बॅंक रोड कार्नर,
मुंबई - ४०० ००४.
दूरभाष/फैक्स-०२२-२३८५७४५६.

**खेमराज श्रीकृष्णदास**
६६, हडपसर इण्डस्ट्रियल इस्टेट,
पुणे - ४११ ०१३.
दूरभाष-०२०-२६८७१०२५,
फैक्स -०२०-२६८७४९०७.

**गंगाविष्णु श्रीकृष्णदास,**
**लक्ष्मी वेंकटेश्वर प्रेस व बुक डिपो**
श्रीलक्ष्मीवेंकटेश्वर प्रेस बिल्डींग,
जूना छापाखाना गली, अहिल्याबाई चौक,
कल्याण, जि. ठाणे, महाराष्ट्र - ४२१ ३०१
दूरभाष/फैक्स- ०२५१-२२०९०६१.

**खेमराज श्रीकृष्णदास**
चौक, वाराणसी (उ.प्र.) २२१ ००१.
दूरभाष - ०५४२-२४२००७८

हमारे प्रकाशनों की अधिक जानकारी व खरीद के लिये हमारे निजी स्थान :

**खेमराज श्रीकृष्णदास**
अध्यक्ष : श्रीवेंकटेश्वर प्रेस,
९१/१०९, खेमराज श्रीकृष्णदास मार्ग,
७ वी खेतवाडी बॅक रोड कार्नर, मुंबई - ४०० ००४.
दूरभाष/फैक्स-०२२-२३८५७४५६.

**खेमराज श्रीकृष्णदास**
६६, हडपसर इण्डस्ट्रियल इस्टेट,पुणे - ४११ ०१३.
दूरभाष-०२०-२६८७१०२५, फैक्स -०२०-२६८७४९०७.

**गंगाविष्णु श्रीकृष्णदास,**
लक्ष्मी वेंकटेश्वर प्रेस व बुक डिपो
श्रीलक्ष्मीवेंकटेश्वर प्रेस बिल्डिंग,
जूना छापाखाना गली, अहिल्याबाई चौक,
कल्याण, जि. ठाणे, महाराष्ट्र - ४२१ ३०१.
दूरभाष - ०२५१-२२०९०६१.

**खेमराज श्रीकृष्णदास**
चौक, वाराणसी (उ.प्र.) २२१ ००१. दूरभाष - ०५४२-२४२००७८.

KHEMRAJ SHRIKRISHNADASS